फारत फौज छता अवलोक्यो। उदभट रुकै कौन को रोक्यो॥
उमगि भरे अरि कौ दल भानौ। घाउ लगत तन तनक न जानौ॥
घाइ खाइ छत्ता रन जीत्यो। अरि पद प्रले काल सौं बीत्यो॥

दोहा।

बिरभानौ चंपति बली, समर भयानक ठान।
भभरि भीर अरि की भगी, काल रुद्र उर आन॥ ५॥

छन्द।

बैरी भगे मानि भय भारी। परे बिडर[1] ज्यौं बाघ बिडारी॥
बिडरत[2] अरि के कटक निहारे। तव नवाव के वजे नगारे॥
पाई फतै परे तह डेरा। तौ लगि भई सांझ की बेरा॥
सब कौ मिले सबनि के,संगी। बिछुरौ एक छता रनरंगी॥
रनमंडल[3] संगिन सब हेर्यो। चकित चित्त चारिहुँ दिसि फेर्यो॥
निस के पहर कलप से बीते। मिल्यौ न वीर मनोरथ रीते॥
बूझत खबर फिरै चहु' फेरी। ताकत दिसा दाहिनी डेरी॥
भूख प्यास की सुरत बिसारै। जीते जुद्ध तऊ मन हारै॥

दोहा।

मन हारे ढूँढत फिरै, कहां छतारे वीर।
मिलै आजु तौ है भली, नातर तजौं शरीर॥ ६॥

छन्द।

मति[4] सरीर तजिबे की कीन्ही। दीनदयाल बुद्धि उर दीन्ही॥
एक बेर फिरि फेरी दीजे। चलौ चाह[5] लसगर की लीजे॥
चाह लेन लसगर की धाये। पेखन तहँ ये बचन सुनाये॥
हम बीसक असवार हथ्यारी। संग फौज के करी तयारी॥
खेतु छाड़ि बैरी जब भागे। वहस बढ़ै हम पीछे लागे॥

---

१—बिडर = भगेड़। २—बिडरत = भागते हुए। ३—रनमंडल = रणभूमि।
४—मति = विचार। ५—चाह = खोज, समाचार।

गये दूर दल तें कढ़ि ज्यौंही । सूरज चल्यौ अस्त कौ त्यौंही ॥
तब बातें मुरके सब भाई । सूरज सनमुख दिसा बताई ॥
तहाँ एक कौतुक हम देख्यौ । जाकौ अचिरज जात न लेख्यौ ॥

दोहा ।

जीन कस्यौ इक दूर तें , देख्यो तहाँ तुरंग ।
ताके धरिबे को हिये सब कै बढ़ी उमंग ॥ ७ ॥

छंद ।

बढ़ि उमंग धरिबे कौ धाये । जब नजीक[1] छिनक पर आये ॥
घाइल तहाँ लख्यौ रस भीने । कढ़ी कृपान हाथ में लीने ॥
ताकी छिनक मूरछा जागी । छिनक जोगनिद्रा सो लागी ॥
करै तुरी[2] ताकी रखवारी । ढिग न जान पावै मसहारी ॥
पूछ उठाइ चौंर[3] से टारैं[4] । जो ढिग आवै ताहि पिछारैं ॥
याहि धरन धाये बहुतेरे । पहुँचे निकट दाहिने डेरे ॥
जब तुरंग यह सनमुख धायौ । भज्यौ पिंडर सो जीयन आयौ ॥
यह सुनि सुभट छमा के धाये । बिछुरे मनौ प्रान फिरि आये ॥

दोहा ।

तौ लगि उदयाचल चढ्यो , सूरज सिंदुर रंग ।
त्यौंही दौरि दूर लौं , सब की नजर प्रसंग ॥ ८ ॥

छंद ।

सब की नजर दूर लौं दौरी । चीन्हा तुरी तबै सब पौरी ॥
देख्यौ तहाँ तुरी रिझानौ । स्वामिधर्म कौ बाँधे बानौ ॥
इन तुरंग की करी बड़ाई । नौकरी तुमही सौं बनि आई ॥
राति अकेले चौकी दीन्ही । हमते अधिक भक्ति तुम कीन्ही ॥
जब तुरंग इहि भाँति लड़ायौ[5] । सबी जान रोस बिसरायौ ॥

---

१—नजीक = नज़दीक, निकट। २—तुरी = घोड़ा। ३—चौंर = चँवर।
४—टारैं = हिलावें। ५—लड़ायौ = फुसलाया गया।

निकट जाइ प्रभु कों उन देख्यो। जीवन जनम सुफल करि लेख्यो॥
मुजरा करि सबहो सिर नायो। चेतन देखि हिये सुख पायो॥
जल मँगाइ प्रभु को मुख धोयो। फते सुनाइ समर श्रम खोयो॥

दोहा।

करी काइजा[1] तुरग की, सीच्यो बदन बनाइ।
डेरा ल्याये खेन ते, प्रभु को पान खवाइ॥ ९॥

छंद।

कोतल[2] भयो तुरी संग आयो। जगत विदित जाको जस गायो॥
बांधे घाइ कीर्त्ति जग जागी। दल में चाह चलन यह लागी॥
सुनी नवाब चाह यह तैसी। आदि अंत तें बीती जैसी॥
करी तुरी की बड़ी बड़ाई। ऐसो करत भले जे भाई॥
ताते ताको नाम नवीनो। प्रगटि भले भाई कहि दीनो॥
जिन छत्रसाल करी घन घाई। तिनकी कछु चरचा न चलाई॥
रीझन तैसी सब बिसराई। बाँकनि अपनी फते लिखाई॥
सुनत फतूह साह सुख पायो। वढ़ि नवाब को मनसिब आयो॥

दोहा।

मनसिब बढ़्यो नवाब को, दियो साह सुख पाइ।
छत्रसाल के भुजन की, को न कमाई खाइ॥ १०॥

इति श्रीछत्रप्रकाशे लालकविविरचिते देवगढ़जीति
वर्णनं नाम दशमोऽध्यायः॥ १०॥

---

१—काइजा करना = घोड़े को लगाम चढ़ा कर उसका दूसरा छोर खींचकर उसकी पूँछ की जड़ में बांध देना।

२—कोतल घोड़ा वह कहाता है जिस पर जीन आदि तो कसी हो परंतु कोई सवार न हो और जो धीरे धीरे चलाया जाता है। इसे कोतल चलना कहते हैं।

# ग्यारहवाँ अध्याय।

छंद।

छत्रसाल पंचम रन कीन्हो। जैतपत्र कों कहि लै दीन्हो॥
आइ मिले सब विकट मवासी। चुक्यौ[1] अमल रहौ रैयत वासी॥
फिरि नवाब दच्छिन कौं धाये। छत्रसाल तिन संग सिधाये॥
जदपि विक्रम प्रगट जनायो। फल नवाब तें कछू न पायौ॥
तन मन भयौ अनख अधिकारी। तुरकन तें कब बन्यो हमारी॥
पिता हमारे सूबा डाँडे। तुरकन पर अजमाये खाँड़े॥
करी पातसाहन सौं पेंडै। परयौ रह्यौ मुगलन के पैंडे॥
पेंड़[2] बुंदेलखंड की थापी। चंपति कीर्ति जगत मध व्यापी॥

दोहा।

तिन चंपति के नंद हम, सीस नवावैं काहि।
हम भूले सेयौ वृथा, हितू जानिकै याहि॥ १॥

छंद।

हितू जानि सेयौ अविवेकी। तातें कहौ होइ क्यों नेकी॥
ताकौ हम ऐसौ फल पायौ। याके संग कसालो[3] आयौ॥
हम तौ छत्रधर्म प्रतिपाल्यौ। रीझ न याकौ माथौ हाल्यौ॥
मूरख के आगे गुन गायौ। भैंसा बीन बजाइ रिझायौ॥
वृथा कमल थल माह लगायौ। ऊसर में पानी बरसायौ॥
खर के अंग सुगंध चढ़ायौ। वायस कौ घनसार[4] चुनायौ॥
बधिर कान में मंत्र सुनायौ। सूरदास कौं चित्र दिखायौ॥
कुठरा[5] करिबे कौं घन टेयै[6]। जो अविवेकी साहिब[7] सेयै॥

दोहा।

अविवेकी कौ सेइ कै, को न हिये पछिताइ।
बीजा बये बबूर के, कहा दाख फल खाइ॥ २॥

---

१—चुक्यौ = पूरा प्राप्त हुआ। २—पेंड़ = मान। ३—कसालो = कष्ट
४—घनसार = कपूर। ५—कुठरा = कुल्हाड़ी। ६—टेयै = घिसियै।
७—साहिब = स्वामी।

छन्द ।

हिंदू तुरक दीन द्वै गाये। तिनसौं वैर सदा चलि आये॥
लेख्यौ सुर असुरन कौं जैसौ। केहरि करिन वखान्यो तैसो॥
जवतै साह तखत पर वैठे। तवतै हिंदुन सौं उर पैठे॥
महँगे कर तीरथनि लगाये। वेद देवाले निदर ढहाये॥
घर घर वाँधि जंजिया लीनै। अपने मन भाये सब कीनै॥
सब रजपूत सीस नित नावै। ऐड़ करै नित पैदल धावै॥
ऐड़ एक सिवराज[1] निवाही। करै आपने चित की चाही॥
आठ पातसाही झुकझोरै। सूवनि वांधि डांड़[2] लै छोरै॥

दोहा।

ऐसे गुन सिवराज के, वसे चित्त मैं आइ।
मिलिवोई मन मैं धर्‌यो, मनसिव तज्यौ वनाइ॥ ३॥

छन्द ।

इतहि पातिसाही सब झूमैं। उतहि सिवा के दल मैं घूमैं॥
इतकौ उतहि जान नहिँ पावै। जो निकसै सो सीस गँवावै॥
दुहु दिसि होत खरी हुसियारी। चौकिन निस दिन होत तयारी॥
तहाँ जान छत्रसाल विचार्‌यो। ब्यौंत सिकार खेल कौ डार्‌यो॥
तीछन अस्त्र मृगन पर वाहै। वन पहार दच्छिन के गाहै॥
सुभट संग पटरानी लीन्ही। दुरगम गिरिन वसेरे कीन्हो॥
भोर चलै सूरज दै वाये। दच्छिन दैहि अस्तगिरि आये॥
निस मैं पीठि ओर ध्रुव चाहै। बुधि बल सब कौ जात निवाहै॥

दोहा।

निसि मैं नक्षत्रनि चलै, दिन मैं भानु विचारि।
लाग[3] देहि सब साथ कौ, रोज मृगनि कौं मारि॥ ४॥

---

[1]—सिवराज = शिवाजी। [2]—डांड़ = दंड।

[3]—लाग = भोजन की सामिग्री।

छन्द।

घाटी नकी गिरिन की ठाढी। देखी तहाँ भीमरा[1] बाढ़ो॥
तरे बाँधि काठन के भेरा[2]। परे पार के[3] बन में डेरा॥
घन ही बन घाटी सब हेरी[4]। चौकी रही दाहिनी डेरी॥
कृष्णा चढ़ी देखके त्योंही। उतरे पार भीमरा ज्योंही॥
उतरि पार सिवराज निहारे। सबके भये अचभे भारे॥
तंह सिवराज सोच अति बाढे। देखत भये दूर ते ठाढ़े॥
कुसल पूछि ढिग ही बैठारे। कैसे पहुँचे बीर छतारे॥
कही किसा[5] अपनो सब जैसी। चितु दै सुनी सिवा सब तैसी॥

दोहा।

सिवा किसा सुनिकै कही, तुम छत्रो सिरताज।
जीत आपनी भूम कौ, करौ देस कौ राज॥५॥

छन्द।

करौ देस कौ राज छतारे। हम तुमतैं कबहूं नहिं न्यारे॥
दौरि देस मुगलन के मारौ। दबटि दिली के दल संहारौ॥
तुरकन की परतीत न मानौ। तुम केहरि तुरकन गज जानौ॥
तुरकन में न विवेक बिलोक्यो। मिलन[6] गये उनकौ उन रोक्यो॥
हमकौ भई सहाइ भवानी। भय नहिं मुगलन की मन मानी॥
छल बल निकसि देस में आये। अब हम पै उमराइ पठाये॥
हम तुरकनि पर कसी कृपानी। मारि करेंगे कीचक घानी॥
तुमहू जाइ देस दल जोरौ। तुरक मारि तरवारनि तोरौ॥

दोहा।

राखि हिये ब्रजनाथ कौ, हाथ लेउ करवार।
ये रक्षा करिहैं सदा, यह जानौ निरधार॥६॥

---

१—भीमरा = भीमा नदी। २—भेरा = बेड़ा। ३—के = करके।
४—हेरी = देखी। ५—किसा = क़िस्सा = कथा, वृत्तान्त।
६—ज्ञान पड़ता है कि जब महाराज छत्रसाल शिवा जी से मिलने गये थे, यह वह समय था जब शिवा जी दिल्ली से औरंगज़ेब के षड्यंत्र से निकल कर दक्षिण पहुँच चुके थे।

छत्रनि की यह वृत्त बनाई। सदा तेग की खाइ कमाई ॥
गाइ वेद विप्रन प्रतिपाले। घाउ एड़धारिन[1] पै घाले[2] ॥
तेगधार में जो तन छूटै। तो रवि भेद मुकत सुख लूटै ॥
जैतपत्र जो रन में पावै। तो पुहुमी के नाथ कहावै ॥
तुम हो महाबीर मरदाने। करिहो भूमि भोग हम जाने ॥
जो इतही तुमकों हम राखैं। तो सब सुजस हमारे भाखैं ॥
तातें जाइ मुगल दल मारो। सुनिये श्रवननि सुजस तिहारो ॥
यह कहि तेग मँगाइ बँधाई। बीर बदन दूनी दुति आई ॥

दोहा।

आदर सों कीन्हें विदा, सिवा भूप सुख पाइ।
मिली मनो उर उमग में, भूमि भावती आइ ॥७॥

छन्द।

मानहु भूमि भावती पाई। दृढ़ मसलहत[3] यहै ठहराई ॥
साहस सिद्धि धरैं मन माँहीं। फेरि भीमरा कृष्णा गाहीं[4] ॥
दच्छिन में सूबनि को भेला। तहाँ सुनै सुभकरन बुँदेला ॥
जिन लोहे लहरात सभाये[5]। तीन खून तिन माफ कराये ॥
तिनसों इन मिलिबो ठिक ठानो। हितू अनहितू चाहत जानो ॥
इन अपनो जब खबर सुनाई। तब सुभसाहम[6] नौ निधि पाई ॥
मिले दौरि अति आदर कीनो। सबतें सिरैं बैठका दीनो ॥
दिन दिन दिलजोई[7] करि राखे। हित सों वचन अमृत से भाखे।

दोहा।

कछुक द्योस सुभसाह के, पास रहे छत्रसाल।
जब उचाट देखे हिये, तब जान्यो उन हाल ॥८॥

---

१—एंड़धारिन = ऐंठवाले विरोधियों पर। २—घाले = चलाये।
३—मसलहत = मनसूबा, विचार। ४—गाही = पार की।
५—सभाये = पार किये। ६—सुभसाहम = शुभकरण।
७—दिलजोई = खातिर, ढाढ़स।

छन्द।

जानि हाल निज पास बुलाये। दिलजोई के बचन सुनाये ॥
जो कहिये तो अरज लिखावे। जाके सुनत साह सुख पावे ॥
चतुर उकील अरज लै जैहै। फेरि साह मनसिब लिखि दैहै ॥
अरु जो हमै इहां सगु दीजै। तौ घर ही ठकुराइस[1] कीजै ॥
यह सुनि छत्रसाल जो बोले। साहस सिंधु खजाना खोले ॥
हम चलि सौ मनसिब लै देखे। कछु दिन तुरक हितू करि लेखे ॥
सेवा अपने पे नाहीं। हम न पतैहैं[2] इनकी छाहीं ॥
जो घर ही ठकुराइस कीजै। तौ कैसे जग में जसु लीजै ॥

दोहा।

तातें अब दिल्लीस के, दीरघ दलनै बिलोइ[3]।
अपनौ उद्दिम[4] ठानयौ, होनी होइ सु होइ ॥९॥

छन्द।

यह बिचार अपनो कहि दीन्हो। सुनि सुभसाह अचंभो कीन्हो ॥
कलह पातसाहन सौ काधै। ऐसौ मौह मौर को बांधै ॥
हिम्मत हिये धरी उन ऐसी। करिहै यहै कहत है जैसी ॥
तातें बिदा इन्हैं सब कीजै। इनको देखि प्रतिग्या लीजै ॥
तौ लगि चाह चली ठिकठाई। सो राजन के घर घर आई ॥
ठौर ठौर के गिरे दिवाले। सुनत हिये हिन्दुन के हाले ॥
पातसाह फरमान पठायो। हुकुम फिदाईखाँ को आयो ॥

दोहा।

नगर ओड़छे में सुनै, हिन्दू धरैं गुमान।
ते निज पत्थर पूजि के, फैलावत कुफरान[5] ॥१०॥

---

१—ठकुराइस = हुकूमत, प्रभुत्व।
२—पतैहैं = विश्वास करेंगे।
३—बिलोइ = विचला कर, हिला कर।
४—उद्दिम = पुरुषार्थ।
५—कुफरान = काफिरपन, अविश्वास।

छन्द ।

ऊँची धुजा देवालन राजै । घंटा संख झालरै बाजै ॥
छापै देत तिलक दै ठाढ़े । माला धरै रहत मन बाढ़े ॥
ऐसा हुकुम सरे[1] का नाही । क्यों पै करत चित्त की चाही ॥
जौ कहुं कान संख धुनि आवै । मुसलमान तौ भिस्त[2] न पावै ॥
सीसौ औटि[3] कान जौ नावै[4] । तौ दोजख तैं खुदा बचावै ॥
तातैं ढाहि[5] देवाले दीजै । तिनके ठौर मसीदैं[6] दीजै ॥
मुलना[7] तहाँ निवाज गुदारैं[8] । बाँग देहि नित सांझ सकारैं[9] ॥
न्याउ चुकावै फाजिल काजी । जाते रहे गुसाईं[10] राजी ॥

दोहा ।

सुनत कान फरमान यह, कही फिदाई खान ।
हुकुम चलाऊँ साह कौ, मेटि कुल्ल कुफरान ॥११॥

छन्द ।

ढाहि देवालय कुफर मिटाऊँ । पातसाह कौ हुकुम चलाऊँ ॥
जो कहुँ बीच बुँदेला आवै । तौ हमसों वह फतै न पावै ॥
जौ मानी मन सूबनि मौजै । जोरन लगे ग्वालियर फौजै ॥
सहस अठारह तुरी पलानै[11] । धूमघाट पर धुज फहरानै ॥
यह सुनि महावीर रस छायौ । बान बाँधि धुरमंगद धायौ ॥
पर्यौ जाई डेरन पर ऐसे । मत्त करिन पर केहरि जैसे ॥
सांगनि मारि फौज विचलाई । पर फतूह धुरमंगद पाई ॥

---

१—सरे—शुद्ध रूप अर्बी—शरअ = मुसलमानी धर्मशास्त्र ।
२—भिस्त—शुद्ध रूप बिहिश्त = स्वर्ग । ३—औंटि = पिघला कर ।
४—नावै = डाले । ५—ढाहि = गिरा । ६—मसीदैं = मसजिदें ।
७—मुलना = मौलाना, मुल्ला । ८—गुदारैं = पढ़ें ।
९—सकारैं = प्रातःकाल । १०—गुसाईं = खुदा ।
११—पलानै = सजे ।

दोहा।

भज्यो फिदाईखां अली, रही कछु न सम्हार।
दिये पाग के पेंच उहि, गोपाचल के पार ॥१२॥

छन्द।

खबर सुजानसिंह पर आई। जीते हू दल दहसत खाई॥
अब की थनी गई करि पेसै। वैर साह के बचियतु कैसै॥
अब जौ येस साह उर आवै। तौ हम पै फौजें फरमावै॥
यह उतपात उठ्यो रे भाई। भई जुझार सिंह की हाई॥
तब तौ चंपति भयो सहाई। गिली[1] भूमि भुजबल उगिलाई॥
चंपतिराई कहां अब पैयै। कैसे अपनौ बंस बचैयै॥
सांस अघाई बुंदेला लीन्हौ। फिरि फिरि चंपति की सुधि कीन्हौ॥
ज्यौं यह फिकिर भूप उर आई। त्यौं हरकारन खबर सुनाई॥

दोहा।

पंचम चंपतिराई कौ, छत्रसाल बिरभाइ।
करन ढूंढ़ देसहिं चल्यो, मनसिब तज्यो बनाइ॥ १३॥

छन्द।

जब यह खबर भूप सुनि पाई। बढ़ी उमगि अरु दहसत आई॥
जौ तुरकन पर कसी कृपानी। तौ कीनो मेरी मनमानी॥
जौ मन में कछु दून बिचारै। तौ कृपान हमही पर भारै॥
तातें थनत प्रीति उर आनै। खोदि गाड़िये बैर पुराने॥
यह बिचारि तँह पांच पठाये। जँह छत्रसाल सुनै ठिकठाये[2]॥
पहुंचे आई पवांर प्रवीनै। छत्रसाल सौ मुजरा कीनै॥
जथा उचित हित सौं बैठारे। बूझी कुसल कहां पगु धारे॥
तब पांचन यह अरज सुनाई। फिकिर सुजानसिंह उर आई॥

---

१—गिली = निगली हुई। २—ठिकठाये = ठहरे हुए थे।

दोहा।

पातसाह लागे करन, हिन्दुधर्म कौ नासु।
सुधि करि चंपतिराइ की, लई बुँदेला सांसु ॥ १४ ॥

छन्द।

त्योंही सुने अरंभ तिहारे। कह्यो भूप भन वीर छतारे ॥
ऐसी कछुक उमगि उर आई। निधि-अंजन[1] खोजत निधि पाई ॥
हमहिं तिहारे पास पठायो। कह्यो भूप यह वचन सुहायो ॥
जो कहुं वीर दृगनि भर देखों। अपने भये काज सब लेखों ॥
ताते भूपहिं देउ दिखाई। फेरि करौ अपनी मनभाई ॥
मिटिहै फिकिर तिहारे मेटे। ऐसे सुजस और पर भेटे ॥
यह सुनि छत्रसाल तँह आये। नृपति सुजानसिंह जहँ छाये ॥
सुनत नृपति निज निकट बुलाये। मानो मनवंछित फल पाये ॥

दोहा।

मनवंछित फल से मिले, जब देखे छत्रसाल ॥
मिले उमगि उठि दुरहिं[2] ते, सिंह सुजान नृपाल ॥ १५ ॥

छन्द।

हित सों सिंह सुजान निहारे। बूझी कुसल निकट बैठारे ॥
कह्यो वंस के छत्र छतारे। तुम तें ह्वैहैं काज हमारे ॥
जब तें चंपति करयो पयानो। तब तें परयो हीन[3] हिंदवानो[4] ॥
लग्यो होन तुरकन को जोरा। को राखे हिंदुन को तोरा[5] ॥
तुम चंपति के वंस उज्यारे। छत्र धरमधुर थंभनहारे ॥
तुम लीनी हिम्मत हिय ऐसी। आनि फेरिहो चंपति कैसी ॥

---

१—निधि-अंजन-ऐसा विश्वास है कि एक प्रकार का सिद्ध अंजन होता है जिसके लगाने से भूमि में गड़ी हुई संपत्ति प्रत्यक्ष देख पड़ने लगती है।

२—दुरहिं = द्वार पर से।   ३—हीन = निर्बल।

४—हिंदवानो = हिन्दू जाति।   ५—तुरा—शुद्ध रूप तुर्रा है = कलगी।

अब जौ तुम कढि करौ कृपानो। सौ फिरि चढ़ै हिन्दु मुख पानो ॥
नृपति बचन चितु दै सुनि लीने। हँसि बोले छत्रसाल प्रवीने ॥

दोहा।

महाराज हम हुकुम तें, बांधत हैं किरवाल।
तौलौ फिकिर न चाहिहै, जौलौ घट मैं प्रान ॥ १६ ॥

छन्द।

जौलौ घट में प्रान हमारे। तौलौ कैसी फिकिर तिहारे ॥
पै सब किसा आपु की जानो। कहै कौन सो कथा पुरानी ॥
जौ फिरि साह प्रपंच उठावे। तौ लरने घरही में आवे ॥
तातें सावधान हिय ह्वैकै। धरौ भार सो उठिहै लैकै ॥
यह सुनि नृप नीचे दृग आने। फेर बचन बोले ठहराने ॥
चंपतिराइ तेग कर लीनो। ओप[1] बुंदेल बंस कौ दीनो ॥
भुजन पातसाही झकझोरी। गई भूमि जुरि जुद्ध बहोरी ॥
उदयाजीत बंस के आये। हम पै सदा छोह करि आये ॥

दोहा।

पंचम उदयाजीत के, कुल कौ यहै सुभाउ।
दलै दौरि दिल्लीस दल, जिमि दुरदन[2] बनराउ ॥ १७ ॥

छन्द।

तिहि कुल छत्रसाल तुम आये। दई दिखाई नैन सिराये[3] ॥
यौं दृग प्रेम हिये मैं लैकै। बैठे बीच बिसुंभर दैकै ॥
राखी तेग बिसुंभर आगे। कीन्हीं सौंह सांच उर पागे ॥
सब जिनके दिल मैं छल आवै। लोक दुनहुं के तिन पावै ॥

---

१—ओप = कान्ति, चमक। २—दुरदन = हाथियों, ह०।
३—सिराये = शीतल हुए।

अब जो पाप हिये में लैहै। तिनको दंड विसुंभर दैहै॥
यह कहि प्रीति हिये उमगाई। दिये पान किरवान बधाई॥
दोऊ हाथ माथ पर राखे। पूरन करौ काज अभिलाखे॥
हिन्दुधरम जग जाइ चलावौ। दौरि दिलीदल हलनि हलावौ॥

दोहा।

अभै देंहु निज वंस कौ, फते लेहु फरमाह।
छत्रसाल तुम पै सदा, करै विसुंभर छांह॥ १८॥

इति श्री छत्रप्रकाशे लालकविविरचिते नृपसुजानसिंह
मिलापो नामैकादशोऽध्यायः॥ ११॥

# बारहवाँ अध्याय।

छन्द।

यों असीस नरपति जब दीन्हो। माथे मानि छतारे लीन्हो॥
यहांतें चले विदा ह्वै ज्योंही। उड्यो फरक दच्छिन दृग त्योंही॥
चलि नौरंगवादहि[1] आये। पैठन सहर सगुन सुभ पाये॥
देखे तहां बीर बलदाऊ। नजर मिलत उठि मिले अगाऊ[2]॥
भेटे प्रीति परस्पर लीन्हो। भोजन थार एकहो कीन्हो॥
मिलि बैठे तँह दोऊ भाई। राम कृष्ण कैसी छवि छाई॥
छत्रसाल पंचम यों बोले। मंत्र विचार हिये के खोले॥
दाऊ सब मनसिब हम छांड्यो। विग्रह हिये साह सौं मांड्यो॥

दोहा।

तातें अब तुमहू चलो, ह्वै है भलो इलाज।
एक मंत्र ह्वैके हितू, साधत हैं सब काज॥ १॥

छन्द।

राम कृष्ण भुवभार उतारे। राम लषन मिलि रावन मारे॥
चंपतिराइ सुजान सयाने। एक मंत्र ह्वै अरि दल भाने॥
त्यों हम तुम मिलि दोऊ भाई। तुरकन पै कीजै घनघाई[3]॥
जुद्ध जीति बसुधा बस कीजै। दै दान जगत जस लीजै॥
यह सुनि बलिदिवान[4] अनुरागे। लच्छन कहन बखिन के लागे॥
विपत मांह हिम्मत ठिकठानें। बढ़ती भये छमा उर आनें॥
बचन सुदेस[5] समनि मद्दि आये। सुलस[6] जोरबे मैं रुचि [illegible]॥
जुद्धन जुरै अकेले सौ से। सहज सुभाइ बखिन के [illegible]॥

---

१—नौरंगाबाद = धांतरी के निकट नगर विशेष है। २—अगाऊ = आगे से।

३—घनघाई = प्रहार। घन भारी हथौड़े को कहते हैं। अभिप्राय यह है कि दुश्मन पर ऐसे ऐसे कठिन प्रहार करें जो घन की चोट के समान हों।

४—बलिदिवान = बलदाऊ। ५—सुदेस = समुचित।

६—सुलस = एक प्रकार का लोहा। यहां शस्त्र से अभिप्राय है।

दोहा ।

ते सुभाव तुम में सवै, छत्रसाल कुलथंभ ।
करन विचारै और को, एते बड़े अरंभ[1] ॥ २ ॥

छन्द ।

एते बड़े अरंभ तिहारे । तुम ते हम ह्वैहै क्यों न्यारे ॥
पै विचार मन में यह आनौ । फेर अरंभ करो जे जानौ ॥
मानस आप काज को दौरै । करता जो रचि राखी औरै ॥
तौ सव काज वृथा ह्वै जाहीं । होती काके चित की चाहीं ॥
जानत कौन देहधर ऐसी । प्रापति हानि कौन को कैसी ॥
यह करता अपने कर राखी । सो जग में सवही को साखी ॥
ताकी कछू इसारत पैये । तौ दृढ़ मंत्र यहै ठहरैयें ॥
वलि की कही छता सुनि लीनो । वोले वुद्धि वढ़ाइ प्रवीनो ॥

दोहा ।

चाहत जो करतार की, कछू इसारत साखि ।
तौ द्वै चिठी उठाइये, प्रभु के आगे राखि ॥ ३ ॥

छन्द ।

कै समसेर साह सों वांधे । कै छाड़ो मनसिव हम कांधे ॥
जौन उठाइ चिठी प्रभु देहैं । माथे मानि वहै हम लैहैं ॥
यह विचार कीनो अनुरागे । चिठी लिखाई धरि प्रभु आगे ॥
तव अजान[2] सो एक मँगाई । तेग वांधिवे की उठि आई ॥
तव प्रतीत वलदाऊ कीनी । माथे मानि चिठी वह लीनी ॥
कह्यो धन्य छितिछत्र छतारे । तुम कुलचंद हिंदुगन तारे ॥
अव हमसों रन रुपै[3] न कोऊ । चलिये एक चित्त मिलि दोऊ ॥
जो दृढ़ मंत्र हिये ठहराये । उतरि नर्मदा देसहिं आये ॥

---

१—अरंभ = आरंभ । २—अजान = अवोध वालक । ३—रुपै = ठहरेगा ।

दोहा।

संवन सत्रह सै लिखे, आठ आगरे बीस।
लगत बरष बाईसई, उमड़ चल्यौ अवनीस॥ ४॥

छन्द।

गहनौ[1] कठिन ठौर लै राख्यौ। दिल्लीदल जीतन अभिलाख्यौ॥
कीनै सुभट खरच दै माजे। पांच तुरंग संग कौ साजे॥
प्रथम भले भाई उर याने। लच्छो मृगछौना मरदानै॥
घोड़ भभूला दामिन घोरी। जुरै न जोर पौन गति थोरी॥
ये सब सुभट संग के जानौ। कुंवर नरायनदास बखानो॥
गोविंदराइ पँत पुरचारे। सुंदरमनि पमार अनियारे॥
दलसिंगार राममनि दौवा। मेघराज परिहार अगौवा॥
धुरमंगद बगसी[2] मरदानौ। खांगरु[3] खरी किसोरी जानौ॥

दोहा।

प्रबल मिश्रदलसाह ज्यौं, त्यौं हरकृष्ण प्रसंस।
लच्छे राउत राममनि, मानसाह हरिवंस॥ ५॥

छन्द।

मेघौ अरु परदीन दयाले। फानु भाट बगसीसनि[4] पाले॥
फौजे मियां समर अति सूरौ। लोहलराऊ सिरोमनि पूरौ॥
पंवल डोमर खरगे बारी। मोदी पते सबै हितकारी॥
पांच सवार पचीस पियादे। त्रिरचे बिकट सहज मैं सादे॥
चले अिसहटौ तै सजि माऊ। बगुदा गये जहां बलदाऊ॥
बलदाऊ दम करी तैयारी। तुमहुं चलौ करौ असवारी॥
त्यौं बल कहो बिजैरी जैयै। रतनसाह को संग चलैयै॥
छत्रसाल त्यौं गये बिजैरी[5]। भेटे रतनसाह भर कौरी[6]॥

१—गहनौ—भ्राता के आभूषण। २—बगसी = शुद्ध रूप बख्शी है।
३—खंगरु = धंधार (जाति विशेष)। ४—बगसीसनि पाले = बख्शिशों का पला हुआ, दान से पला हुआ। ५—बिजैरी = स्थान विशेष, बिजावर के निकट है।
६—कौरी = गोद, अंक।

दोहा ।

छत्रसाल बोले सुनौ, रतनसाह सिरमौर ।
भुमियाचट उर में धरौ, करौ देस कौ दौर ॥ ६ ॥

छंद ।

दौर देस दिल्ली के जारौ । तमकि तेग तुरकन पर झारौ ॥
हम सेवा करिहैं अनुरागे । लड़िहैं उमगि तिहारे आगे ॥
जुद्ध वृत्ति छत्रिन की गाई । तातें यह मेरे मन आई ॥
अपनौ वर्नधर्म प्रतिपालौ । साहन के दल दौरि उसालौ[1] ॥
जे भुमिया[2] हम में मिलि रैहैं । तेई संग फौज के ह्वैहैं ॥
जे न लागिहैं संग हमारे । दोष न लागै तिनके मारे ॥
जे उमराव चौथ भरि दैहैं । तेई अमल[3] देस को पैहैं ॥
जिन में पेड़ जुद्ध की पावौ । तिनपै उमगि अस्त्र अजमावौ ॥

दोहा ।

तेग छाइहै देस में, देस आइहै हाथ ।
शत्रु भागिहैं मान भय, लोग लागिहैं साथ ॥ ७ ॥

छन्द ।

रतन कही यह क्यों वनि आवे । विना भीत[4] को चित्र वनावे ॥
धन वल उदभट जो धन जाके । विग्रह वनै भरोसौ ताके ॥
को रच्छक कौने मत दीनौ । को वलवंत सहायक लीनौ ॥
छत्ता कह्यो रच्छक सो जानौ । सोइ वलवंत सहायक मानौ ॥
जो प्रभु तिहु लोक कौ स्वामी । घट घट व्यापै अंतरजामी ॥
सो मति देत नरनि कों तैसी । होनहार आगै कछु जैसी ॥
जिनकौ जौन वृत्ति प्रभु दीनी । ताही मांह सिद्धि तिन लीनी ॥
आवत हमैं भरोसौ ताकौ । करुना सिंधु विरद[5] है जाकौ ॥

---

१—उसालौ = छिन्न भिन्न कर दो । २—भुमिया = भूम्याधिकारी, जिमीदार ।
३—अमल = कर । ४—भीत = दीवाल, स्थल है ।
५—विरद = कीर्ति, यहां यथार्थ गुणमय नाम से अभिप्राय है ।

दोहा ।

करुनानिधि प्रभु एक है, जाते यह संसार ।
ताको सेवन सार है, जग है और असार ॥ ८ ॥

छन्द ।

सो प्रभु है ऐसो हितकारी । संगहि रहै करै असवारी ॥
सेवक जहां कहूं को धावै । तहां संग ही लाग्यो आवै ॥
जहां सेवकहिं निद्रा लागी । साहिब तहां संग ही जागी ॥
ग्राह गह्यो हाथी जब हारयो । कमल चढ़ावत ही निरधारयो ॥
गाढ़ परे प्रहलाद बचाये । खंभ फारि नरहरि कढ़ि आये ॥
द्रुपदसुता की लज्जा राखी । वेद पुरान सिमृति[1] सब साखी ॥
बड़े सांकरे[2] होत सहाई । अति अद्भुत याकी गति गाई ॥
ऐसो भरे भरी ढरकावै । जो मन करै सो फेर भरावै ॥

दोहा ।

जब जैसो चाहै करयो, तब तैसी मति देइ ।
जो जैसो उद्यम करै, सो तैसो फल लेइ ॥ ९ ॥

छन्द ।

चारि बरन जे जग में आये । सबको प्रभु उद्यम ठहराये ॥
हाथ पाइ उद्यम को दीनो । तातें उद्यम करत प्रवीनो ॥
उद्यम तें संपति घर आवै । उद्यम करै सपूत कहावै ॥
उद्यम करै संग सब लागै । उद्यम तै जग में जसु जागै ।
समुद्र उतरि उद्यम तै जैये । उद्यम तै परमेस्वर पैये ॥
जब यह सृष्टि प्रथम उपजाई । तेव वृत्ति क्षत्रिन तब पाई ॥

---

१—सिमृति = शुद्ध रूप स्मृति है ।    २—सांकरे = विपत्ति में ।

जितनी जाहि बीरता दीनी। तितनो पुहुमि जीति तिहि लीनी ॥
तातै दौर देस कौ कीजे। पुहुमी जीति तेगवल लीजे ॥

दोहा।

जदपि मंत्र छत्ता कह्यो, वेद पुरान प्रमान।
तदपि रतन मान्यौ नहीं, होनहार बलवान ॥ १० ॥

इति श्री छत्रप्रकाशे लालकविविरचिते रतनसाह-छत्रसाल संवादो नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

---

## तेरहवाँ अध्याय।



छन्द।

प्रथम धीरता उमगि बढ़ाई। धर्मधर्म रुचि चित्त चढ़ाई॥
राजनीति की रीति बताई। ईश्वर की ईश्वरता गाई॥
फिरि उद्यम की करी बड़ाई। रतनसाह मन कछु न,आई॥
तब मन माह भये पछिताये। रोज अठारह वृथा गमाये॥
त्यौं सोवत सपनौ हरि दीनौ। समाधान नीकी विधि कीनौ॥
अंतरिच्छ बोले बरबानी। छत्रसाल काढ़े कसौ कृपानी॥
त्यौं बसुधा बनिता ह्वै आई। हाथ जोड़ यह अरज जनाई॥
हौं रहिहौं बस भई तिहारे। मन क्रम बचन कहत निरधारे[1]॥

दोहा।

यह सुनिकै ताकी तहाँ, करी निमा छत्रसाल।
सुधन ठौर अनिमिष मनौ, भई पूर्व दिसि लाल[2]॥ १॥

छन्द।

भई पूर्व दिसि बदन ललाई। विहसत कमलमुकुल छवि छाई॥
तिमिर समूह दिसनि तै भागे। बिछुरे मिले कोक अनुरागे॥
उठे जागि छत्रसाल प्रवीनै। तुरत जीन घोरन पै कीनै॥
मुरली मधुरध्वनि तँह बाजी। चली सिपाह संग उठि ताजी॥
हाँते चलै कूच करि ज्यौंही। मिले आइ बलदाऊ त्यौंही॥
पै डेरा मैं डेरा पारे। डोर बजाइ डुंद के द्वारे॥
छत्रसाल की खबर सुहाई। वाकीयान . बुँदेले पाई॥
आगी हैन दूर तैं आये। महिमानी करि आनँद छाये॥

---

१—निरधारे = निश्चय करके। २—भई पूर्व दिसि लाल = प्रभात हो गया।

दोहा।

वाकीखाँ सो मिलि छता, दई दुंद[1] की नीउ।
लंक लैन को राम ज्यों, किये मित्र सुग्रीउ ॥ २ ॥

छन्द।

तहाँ आइ त्यों मिल्यै। सवेरो। कुँवरराज रनधीर धँधेरो ॥
तव सवहिनि मिलि मंत्र विचारयौ। सव को छत्र छता निरधारयौ ॥
तँह सम अंस हुते द्वै साऊ[2]। छत्रसाल पंचम वलदाऊ ॥
वलि दिवान त्यों परम प्रवीने। सरस विचार चित्त में लीने ॥
सो के अंस वरावर कीनै। तिन में पाँच जिठाई दीने ॥
सो में पैतालीसै आये। छत्रसाल ने पचपन पाये ॥
या विधि अंस[3] दुहुनि ठहराये। उमगे प्रेम परस्पर छाये ॥
छत्रसाल त्यों परम प्रवीनै। सील सुभाइ सवै वस कीनै ॥

दोहा।

एक मंत्र ह्वैके तहाँ, वढ़े परस्पर प्यार।
काँधे वर विक्रम सवनि, वाँधे उमगि हथ्यार ॥ ३ ॥

छन्द।

त्यों यह खवर सुनत चितचाही। पहुँचे धाइ कदीम[4] सिपाही ॥
तीस अस्वार सैन तँह साजी। उमड़ी तुपक तीन सै ताजी ॥
प्रथम दैार कै तँह इलाज के। जँह सरीक हे कुँवरराज के ॥
गह्यौ[5] धँधेरन दुरग आसरो। गाँउ गढ़ी को दृढ़ दुगासरो[6] ॥
इतहि वीर छत्रसाल उमंडे। उतहि धँधेरन रनरस मंडे ॥
दुहुँ दिसि तुपक तराभर[7] माची। उदभट भोर वीररस राची ॥
पसर करी छत्रसाल वुँदेला। टूट्यो गाँउ प्रथम वगमेला[8] ॥
मारि गाँउ मनभायो कीनो। पहिलो वैर वाप को लीनो ॥

---

१—दुंद = युद्ध। २—साऊ—शाह = शिरोमणि। ३—अंस = भाग। ४—कदीम = प्राचीन। ५—गह्यो धंधेरन दुरग आसरो = धंधेरों ने कोट का आसरा लिया अर्थात् कोट में जा घुसे। ६—दुगासरो = छिपाव। यह शब्द दुगना से जिसके अर्थ बुंदेलखंडी में छिपना है बना है। ७—तराभर = तड़ातड़। ८—वगमेला = आक्रमण।

दोहा।

खेत छाँड़ि बैरी भगे, गढ़ी गह्यो सफराइ।
धरमद्वार[1] माँग्यो तबै, पाये प्रान बराइ ॥ ४ ॥

छन्द।

तब हितु आइ धँधेरन कीनौ। तुरत ब्याह कौ बीरा दीनौ ॥
बीरा लै रतनागर मारयौ। धाकनि काँपि उठी दिसि चारयौ ॥
दौरि घेड़[2] सिरौंज कौ कीन्हो। कुंदा के गिरि डेरा दीन्हो ॥
जहाँ केसरीसिंह धँधेरौ। मिल्यौ आइ करि नेह घनेरौ ॥
त्यौंही तेज छता के फैले। परे सिरौंज सहर में पेलै ॥
तँह उमराउ हते अगआनै। महमद हासिम नाम बखानै ॥
आनंदराइ चौधरी बंका। दीनौ दुहुन जुद्ध कौ डंका ॥
विकट पठान जुद्ध कौ साजै। धौंसा निकट जुझाऊ बाजै ॥

दोहा।

धौंसा धुनि सुनि कै छता, दई फौज फरमाइ[3]।
घाट रोपि बाँध्यौ उमड़ि, घाट[4] तोपचिन धाइ ॥ ५ ॥

छन्द।

प्रबल पठान जुद्धरस छाये। करि विचार हला कौं धाये ॥
सनमुख बजी बँदूखैं ज्यौंही। यै बिचारि चित आये त्यौंही ॥
जदपि पठान सुद्ध पिल जैहैं। गोलिन वृथा बजाये[5] हैहैं ॥
तातें दई फौज मन बाढ़ी। सनमुख लाग लगाये ठाढ़ी ॥
हम चौघट ह्वै हला कीजै। तेगनि मार - फते कर लीजै ॥
चौघट[6] धसे घाट रन रुद्धो। छत्रसाल लै तुपक[7] समुद्धो ॥
तुपकन मारि करे मनमाये। खेत पठान पचासक आये ॥
त्यौं बैरिन दिल दहसत आई। बिहरी फौज सिरौंजहि आई ॥

---

१—धरमद्वार माँगना = धर्म की दुहाई देकर गढ़ को खाली करके जीवित निकल आने के लिये शत्रु से मार्ग माँगने की प्रार्थना करना।

२—घेड़ करना = गाय बैल आदि पशु छीन लेना। ३—फरमाइ दई = आज्ञा दी। ४—घाट रोपना = रास्ता रोकना। ५—बजाये होना = मारा जाना। ६—चौघट = कुराह। ७—तुपक = बँदूक।

दोहा ।

विडरी फौज सिरौंज की, दिल में दहसत खाइ ।
चंड[1] तेज छत्रसाल को, रह्यो दिसनि में छाइ ॥ ६ ॥

छन्द ।

छत्रसाल पंचम रन जीत्यौ । तुरकनि पर परलै[2] सो बीत्यो ॥
मारि फौज औड़ेरहि[3] आये । त्यौरी त्यों रन तें उठि धाये ॥
लूटि गांव कीने मनभाये । पकर पटैल[4] जैत कौ ल्याये ॥
लई लूट घेरी अति चांडी । उखरी गढ़ी न सासा छांडी ॥
छत्रसाल करुनारस मंडे । जैत पटैल डांड बिन छंडे ॥
ह्यांते फिर औड़ेरहि आये । चंड प्रताप चहूं दिसि छाये ॥
महमद हाशिम संका मानो । चपे[5] चौधरी उतर्यो पानी ॥
रहे ससाइ[6] सांस लै दोऊ । बाहर सहर न आवे कोऊ ॥

दोहा ।

त्यों धामौनी में सुनै, खालिक जाको नाउ ।
वैठ्यो जोर मवास कै, थानै दै हर गांउ ॥ ७ ॥

छन्द ।

सो जीतन छत्रसाल विचार्यो । गौनौ गांउ दौर करि मार्यो ॥
घेरि पिपरहट में ते कूटे । भगे थनैत तुरंगम लूटे ॥
धौरासागर डेरा पारे । गंजि गरब खालिक के डारे ॥
तहां गौंड़ जोरे बनवासी । मिल्यौ दामजीराइ मवासी ॥
ह्यांते हनूटूक कों आये । हनूमान के दरसन पाये ॥
धामौनी सों लई लराई । भेड़ा मारि पथरिया लाई ॥
लखरौनी बड़िहारन मारी । रहे रामठां जगथरि जारी ॥
गिरिवर मार खेभरा मार्यो । सोखि सुनौदा पल में गार्यो ॥

---

१—चंड = प्रचंड । २—परलै = प्रलय । ३—औड़ेरी = गांव, राठ के निकट । ४—पटैल = जमीदार । ५—चपे = झंपे, लजाने ।
६—ससाइ रहे = भयभीत हो गये ।

दोहा ।

रहे सिदगवा गांउ के, विकट पहारनि जाइ ।
धामौनी तें जोर दल, खालिक पहुंच्यौ धाइ ॥ ८ ॥

छन्द ।

धामौनी तै खालिक धाये । डंका आन नजीक बजाये ॥
उमड़ि चल्यौ छत्रसाल बुँदेला । तुरकन के घोड़े धकमेला ॥
तब दिल में दहसत अति जागी । मुरकि फौज खालिक की भागी ॥
चले फौज चंद्रापुर जारयो । दौर मुलक मैहर[1] कौ मारयौ ॥
हाँति फेरि रानगिरि[2] लाई । खालिक चमू तहाँ चलि आई ॥
उमडि रानगिर में रन कीन्हौ । खालिक चालि मानि भै दीन्हौ ॥

दोहा ।

लये नगारे ऊँट हय, लूट निसान बजार ।
खालिक बचे बराइ जय, मानै तीस हजार ॥ ९ ॥

छन्द ।

तीस सहस खालिक जब डाडे । लूटि पाटि अपने घर छाँडे ॥
छूटे डाँड मानके ज्यौंही । उठ्यौ दस्त[3] खालिक कौ त्यौंही ॥
करै देस में कहौ न कोई । धासिल[4] डाँड कहाँ ते होई ॥
जब छत्रसाल वीर यह जानी । तब बरात बासा पर मानी ॥
दागी केसौराइ तहाँकौ । जाहिर जोर मवासी बाँकौ ॥
तहाँ बरात लिवाइ पठाई । देखन अति धाके रिस आई ॥
बाँधि बरात डारि उहि दीनी । तुरतहि तमकि तेग कर लीनी ॥
फिरी बरात बुँदेला जानी । तब बासा पर फौज पलानी ॥

दोहा ।

ठिल्यौ बुंदेला धंध[5] दै, बासा घेरयौ जाइ ।
त्यौंही सनमुख रन भिर्यौ, दागी बडो बराइ ॥ १० ॥

---

१—मैहर = नागौद के निकट एक राज्य है । २—रानगिर = सागर के मार्ग में देवहर नदी के तट पर एक स्थान है जहाँ हरसिद्धिदेवीजी का मंदिर है और जो तीर्थ स्थान समझा जाता है । ३—दस्त = अधिकार ।
४—धासिल = प्राप्त । ५—धंध देकर = घोर नाद करता हुआ ।

छन्द ।

खुरी कराह तुरी चढ़ि धायो । फेरत सहिथी बलगत आयो ॥
छत्रसाल छत कौन कहावै । सो मेरे सनमुख कढ़ि आवै ॥
देखौं समर छत्र पन ताको । कढ्यो नाम जुद्धन में जाको ॥
उमड़ि वचन त्यों बलमि सुनायो । त्यों छत्रसाल तुरग झमकायो[1] ॥
झमकि तुरंग भयौ कढ़ि सोहैं । बोल्यो वचन बदन विहसोहैं ॥
पहिल घाउ घालौ तुम आछे । हिये [2]हौस रहि जैहै पाछे ॥
जो रन बहस परस्पर बाढ़ो । देखत फौज दुहू दिस ठाढ़ो ॥
त्यौ उहि बहक[3] सैहथी बाही[4] । बच्छ[5] आड़ि छत्रसाल सराही ॥

दोहा ।

बच्छ आड़ि बरछी हन्यौ, छत्रसाल रनधीर ।
त्यौंही सांगि उछाल कर, हुमकि[6] हन्यो वह बीर ॥ ११ ॥

छन्द ।

अरि के सांगि दुहूं दिस साली[7] । तऊ न वाकी हिम्मत हाली ॥
फेरत सांग सामुहे आवै । पै कृपानु को घाउ[8] न पावै ॥
अरि की चोट मान त्यौं कीन्हौं । चेहू तेग मान मुंह लीन्हौं ॥
त्यौं सर दीपसाह को छूट्यो । तऊ न बीर समर तें छूट्यो ॥
तब छत्रसाल करी मनभाई । हुमकि सांगि दुहु हस्त हलाई ॥
ठेलाठेल हलाइ गिरायो । बीर बरआह खेत वह आयो ॥
जो रन में कपि रुद्र रिझायो । दागी कों सिर काटि चढ़ायो ॥
लूटि लाट वासा सब लीन्हो । बड़ी पटारी को मन कीन्हो ॥

---

१—झमकायो = चमकाया, तीव्र किया । २—हौस = इच्छा, उमंग ।
३—बहक = उछल कर । ४—बाही = साधी । ५—बच्छ = ढाल ।
६—हुमकि = आवेश से । ७—साली = छेद दी ।
८—घाव—दांव ।

दोहा।

घड़ी पटारी मारिकै, फतै लई तनकाल।
शकीयां के देस कौ, पहुंचे श्री छत्रसाल ॥१२॥

इति श्रीछत्रप्रकाशे लालकविविरचिते केसोराइ-दांगी-वध-वर्णनं
नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥१३॥

# चौदहवां अध्याय।

छन्द।

मधु दिन तहाँ मुकाम वजायो। सुरह्यो घाउ चाउ चित आयो॥
छरी भीर छत्रसाल बुँदेला। सुभट छ सातक आपु अकेला॥
सहज सिकार खेल रस पागे। वनवराह मृग मारन लागे॥
सैद बहादुर हिम्मत कीनी। खवर जसूसनि सैां सब लीनी॥
दलसजि उचकि आनि हंकारयो। खलभल सहज खेल में डारयो॥
ज्यों हरिनन की होत हँकाई। उचका उठै बाघ विरझाई॥
त्योंही सैदबहादुर धायो। डंका निकट नगीच वजायो॥
सुनि डंका छत्रसाल रिसाने। छत्रधरम कौ बांधे बाने॥

दोहा।

फौज बहादुर सैद की, परी फंद में आइ।
वाके॥ थल वीरन दई, गोलनि गोल गिराइ॥१॥

छन्द।

गिरी गरज गाजै सो गोली। डगडग चमू अरिन की डोली॥
मुगल पठान खेत में जूझे। वैरिन व्यौंत चाल के सूझे॥
चमकि चाल तुरकन त्यों दीनो। जीतपत्र छत्ता तंह लीनो॥
हांतें उमड़ि वराचा मारयो। धूमघाट पर डेरा पारयो॥
गोपाचल पे खलभल माच्यो। सैदमनौवर त्यों रिस राच्यो॥
जोरी फौज निसान वजाये। धूमघाट पर उमड़त आये॥
त्यौं छत्रसाल वीररस वाढ़े। सनमुख गये जूझ कौ ठाढ़े॥
माची मार रुद्र अनुराग्यो। वाजन सार सार सो लाग्यो॥

दोहा ।

सेख्द उबेलनि ठेल दल, पिले बुँदेला बीर ।
महा भयानक भांति लख , पगनि डगमगे मीर ॥२॥

छन्द ।

डगे मीर तजि खेत पराने । पिले बुँदेला रन सरसाने ॥
मुगल पठान हने जे जूटे । सेद सहर भीतर लै लूटे ॥
सहर लूट कीनो मन भाई । गढ के गेरत रहटो लाई ॥
लूटि ग्वालियर मुल्क उजारयो । हाते दौरि कजियां मारयो ॥
गिरिवर मारि करे अरि हीने । कटिया केनव डेरा कीने ॥
त्यों महमद हाशिम चलि आये । सग बनंद चौधरी धाये ॥
पिले उमंडि तीन सजि गोलै । तीन्या मार खग्ग झक झोलै ॥
तै आयत छत्रसाल निहारे । बढ़लि उमडि तिहूं दिस मारे ॥

दोहा ।

तीन्यौ गोल पिदार पैं, फते लई छत्रसाल ।
सुधि करि त्रिपुर सँहार की, नाचे भूत बिताल ॥३॥

छन्द ।

हाते हनूटूक की आये । भयौ व्याह त्यौ बजे बधाये ॥
अति आतंक चहू दिसि फैले । भय वदन वैरिन के मैले ॥
हीन फतूह लगी मनमानो । चली चौथ सुकि जग में जानो ॥
सुनत चाह कुंवरन मन कीनी । सबन संग छत्रसालहि दीनी ॥
रतनसाह त्यौंही चलि आये । अमर दिवान खबर सुनि धाये ॥
सबलसाह हितु आये कीनें । बेसौराइ मिले मनु लीनें ॥
धारू चर कीरति मन भाये । दीप दीवान दीप छवि छाये ॥
मिले रामजू समर सूरे । पृथीराज बल विक्रम पूरे ॥

दोहा।

माधोराइ वसंत अरु, उदैभान त्यों वर्न।
अमरसिंह 'परताप तँह, मिले चंद अरु कर्न ॥४॥

छन्द।

अब सब सुनैा साहिगढ़[1] वारे। जिन रन मध्य अस्त्र झुक झारे॥
आइ इन्द्रमनि मिले अगाऊ। उग्रसैन सम काहि गनाऊ॥
जगत सिंह वानैत वुँदेला। रन मेँ करत प्रथम वगमेला॥
सकतसिंह त्यौं गुनति गरूरे। दान कृपान वुद्धि वल पूरे॥
जामसाह अंगद मरदानें। मनसिव छांडि मिले जग जानें॥
आये परवतसिंह प्रवीनें। रूपसाह त्यौं रन रस भीनें॥
देव दिवान प्रेम उर वाढ़े। भारत साह समर अति गाढ़े॥
चंद्रहंस अरिकुल कैा घाती। मिल्यैा सुजानराइ कैा नाती॥

दोहा।

दूजे भारतसाह त्यौं, राइ अजीत वसंत।
वलि दिवान के नंद द्वै, चित्रांगद जसवंत ॥५॥

छन्द।

रामसिंह जैसिंह वखाने। जादैाराइ करनजू जाने॥
गाजीसिंह कटेरा[2] वारे। दै करनाल दुवन जिन मारे॥
जगतसिंह मुनि कविन प्रमाने। त्यौं गुपालमनि परम सयाने॥
ग्रैार अनेक कहां लगि गाऊँ। गनती सत्तर कुंवर गनाऊँ॥
केते सगे सोदरे सारे। ग्रैार पमार अँधेरे भारे॥

---

१—साहिगढ़ = महाराज हृदयशाह के राज्याधिकारी पन्ना नरेशों की एक शाखा का राज्य साहिगढ़ में था परन्तु अब वह राज नहीं रहा।

२—कटेरा = यह एक राज्य झांसी प्रान्त में है। यहां का राज ओड़छाधीशों के वंश की एक शाखा है। यहां के अधीश्वर बड़े वीर

नाते ममा फुफू के जेते। मिले आइ छत्रसालहिं तेते॥
उच्च निसान दलनि फहराने। धौंसा धुने घन से घहराने॥
उमडि चली गोलन पर गोलैं। दल के भार फनी[1] फन डोलैं।

दोहा।

लगन लगे कुल कटक में, तम्बू तुंग कनात।
भंडा गड़े बजार में, अति ऊँचे फहरात॥१॥

इति श्री छत्रप्रकाशे लालकविविरचिते सैदबहादुर जुद्ध या कुंवरन कौ आगमन वर्णनो नाम चतुर्दशोऽध्यायः॥१४॥

# पन्द्रहवां अध्याय।

लागी चमू चढ़न चतुरंगै। ज्यों जलनिधि की तरल तरंगै॥
ऐड़दार[1] जितही सुनि पावैं। फौजैं उमड़ि तहां को धावैं॥
वासा अरु वृंदावन वारयो। प्रलै पथरिया ऊपर पारयो॥
दीनी लाइ निदर निदराई। फौज बहुत राई पर आई॥
पहिली पसर रनेही टूट्यो। कोटा कूट दमोया लूट्यो॥
धामौनो मैं धूम मचाई। जब न और की बचै बचाई॥
तब खालिक ऐसी मति कीनी। वाकन खबर साह को दीनी॥
लिखो बहादुरखां को ऐसैं। बादर फट्यौ ढाकियै कैसैं॥

दोहा।

चहूं चक्क गमड़े फिरत, वड़े बुँदेला वीर।
अमल गये उठि साह के, थके जूझ करि मीर॥१॥

छन्द।

कोका खबर हजूर जनाई। वहै लिखी वाकन में आई॥
सुनत साह मन में अनखानै। भेजे रनदूलह मरदानै॥
सँग बाइस उमराइ पठाये। आठक लिखे मद्दती ठाये॥
विदा भये मुजरा करि ज्योंही। बजे निसान कूच करि त्योंही॥
दतिया अरु ओड़छो बगौनी। सजी सिरोंज कोंच धामौनी॥
उमड़ि इंदुरखी चढ़ी चँदेरी। पिलि पाडौर जुद्ध की टेरी॥
ये मुद्दती उमड़ि चढ़ि आये। मनसिबदार तीस टिक टाये॥
करयो गढ़ा[2] कोटा पर पेला[3]। जहां सुनै छत्रसाल बुँदेला॥

---

१—ऐंड़दार = विरोधी, विमुख     २—गढ़ा = यह दुर्गम दुर्गसागर के निकट है।     ३—पेला = आक्रमण।

दोहा।

उमड़्यो रनदूलह सजे, तीस हजार तुरंग।
बजे नगारे जूझ के, गाजे मत्त मतंग ॥२॥

छन्द।

दिन के पहर तीन तब बाजे। लागी लाग मीर गल गाजे॥
त्यौं छत्रसाल चढ़ाई भौंहें। बड़े बंब है भये भिरौंहें॥
उमड़ि रारि तुरकन त्यौं मांडी। छूटे तीर उड़ति ज्यौं टांडी[1]॥
त्यौं रन उमड़ि बुंदेला हांके। रंजक[2] धुंधन धामनिधि[3] ढांके॥
बाजन लगी बंदूखें सोई। गिरे तुरक जे लगे[4] बगोई॥
गिरत हरौल गोल के साऊ। कढ़ि कतार तें ढिले अगाऊ॥
लगे बान गोलिन की चोटें। नट ज्यौं उछल लाग लै लोटें॥
समर विलोकि सुरन भय कीनो। सूरज सरक अस्तगिरि लीनो॥

दोहा।

जोत जामगिन[5] में जगी, लागे नखत दिपान।
रन असमान समान भौ, रन समान असमान॥ ३॥

छन्द।

पहर रात भर भई लराई। गोलिन सर सैयिन भर लाई॥
धाइ धाइ सब स्यान अघाने। लोह मानि तजि कोह पराने॥

---

१—टांडी = टिड्डी, टीड़ी। २—रंजक—वह बारूद जो तोप या बंदूक के भीतर भरी हुई बारूद में आग पहुँचाने को बाहरी छिद्र पर रक्खी जाती है रंजक कहाती है। ३—धामनिधि = सूर्य। ४—लगे बगोई = मारने थे। ५—जामगी = सांक की जड़ को कूट कर उसकी डोर बट लेते हैं और उसे आग में सुझा कर जला लेते हैं। यह आग उस डोरी में बराबर सुलगती रहती है और बिना बुझाये नहीं बुझती। इसी को रंजक में छुआ देने से वह जल उठती है। इस डोर को जामगी कहते हैं। यह शब्द फारसी "जामगीर" से बना है।

डेरा कोस ढूंक पर पारे। हिम्मत रही हिये सब हारे॥
अड़े बुँदेला टरै न टारे। जीते जूझ बजाइ नगारे॥
रनदूलह रन ते विचलाये। ह्वाँ ते हनूटूक कौ आये॥
मारि गुनाह मरोरी टोरी। खग्ग भार भागर भकझोरी॥
फिरि मवास रतनागर मारयौ। औड़ेरा में डेरा पारयौ॥
दल दौरन हरथौन उजारी। धामौनी में खलभल पारी॥

दोहा।

चौंकि चौंकि चहुँ दिस उठे, सूबाखान खुमान।
अबधौ धावै कौन पर, छत्रसाल बलवान॥ ४॥

इति श्री लालकविविरचिते छत्रप्रकाशे रनदूलहपराजयो नाम पंचदशोऽध्यायः॥ १५॥

# सोलहवाँ अध्याय।

छन्द।

त्यौंही दौर करकरा कूट्यो। आसपास मरघर कौ लूट्यो॥
सो गाढ़ी सकलात[1] सहीनो। पातसाह कौ जात पठीनो॥
सो ताकों छत्रसाल बुँदेला। लई लुटाइ फौज सो पेला॥
सबही लूट छूटकर पाई। लुंगी[2] मोल मैाधुबन लाई॥
लूटी रसद साह की ज्यौंही। वाकन लिखी हकीकत त्यौंही॥
सुनी दिलीस खबर ठिकठाई। सूबा दल कौं नालस आई॥
रनदूलह डाँडे रपऊमी। पठये साह रोस करि रूमी॥
लै मुहीम रूमी रिस कीनी। मोट[3] उठाइ भरे[4] की लीनी॥

दोहा।

फौज जोरि रूमी चढ्यो, बाजे तबल निसान।
छत्रसाल तासों करचौ, बसिया में घमसान॥ १॥

छन्द।

बसिया में माच्यौ रनखेला। उत रूमी इत बीर बुँदेला॥
तुपक तीर सैथी तरवारे। बान पयायन बीर हँकारे॥
उमगे भिरत जुद्धरस पागे। कटि कटि गिरन परस्पर लागे॥
कढ्यो कल्यानसाह मन भाठे। पग परिहार न दीने पाछे॥
मीर यहबहे उमड़त आये। सनमुख जुटे हटे न हटाये॥
गना रूम के तके बुँदेला। किया तुरकदारनि कौ पेला[5]॥

1—सकलात = (सैागात) भेंट। 2—लुंगी = फौज की भीड़।
3—मोट = गठरी। 4—भरा = झगड़ा। 5—पेला = धावा।

तिन चोटैं कीन्हीं चितचीती[१]। साखे भई सबनि की रीती ॥
गनी रूम कौ समर पहारू। बाटन लग्यो सबनि कौ दारू ॥

दोहा।

भई भीर गलबल मच्यौ, दारू बाटत लेत।
लग्यो पलीता सीढरन[२], उद्यो धूम उहि खेत ॥ २ ॥

छन्द।

त्यौंही हला बुँदेलनि बोले। समर खेत खग्गनि के खोले ॥
लागे मुँह ते मारि गिराये। पिलिवन बीर धुँवा पर धाये ॥
दारू उड़ै उड़ै अरि ज्यौंही। मारे बीर बुँदेलनि त्योंही ॥
रूमी बिडरि खेत तें भाग्यो। छत्रसाल जस जग में जाग्यो ॥
ज्यौं रँग मच्यौ दिल्ली में औरै। दुदिलौ[३] भये साह कित दौरै ॥
नृप जसवन्तसिँह के बेटा। कढ़ै दिल्ली कौं मारिव बेटा ॥
फिरि जोधापुर धनी अन्यारे। अंतिसाह अजमेर पधारे ॥
त्यौं अकबर सहिजादौ साऊ। राठौरन पर पिल्यौ अगाऊ ॥

दोहा।

त्यौं प्रपंच रचि बुद्धि बल, दुरगदास राठौर।
सहिजादे सौं मिलि किये, तखत लैन के डौर ॥ ३ ॥

छन्द।

तखत लैन के लोभ बढ़ाये। पुत्रहिँ पितहिँ बैर उपजाये ॥
सहिजादौ संगी कर पायौ। तब दच्छिन कौ बाहि चलायौ ॥
ताकी पीठ साह उठ लागे। दच्छिन कौं उमगे रिस पागे ॥
रूमी भगे साह त्यौं जाने। कारी परी कुल तुरकाने ॥
बल व्यवसाइ सबनि के थाके। तब दिल्लीस तहबर मन ताके ॥

---

१—चितचीती = मनचाही।

२—सीढ़रा = सिँगड़ा, बारूद भरने की कुप्पी, जो बहुधा काठ, पीतल अथवा चमड़े की बनती है। ३—दुदिलौ = दुचित्ता, चिंतित।

जानि जुद्ध अमनैक अठायौ। तहवरखाँ इहि देस पठायौ॥
चढ़ी चमू तहवर की बाँकी। दिसा धूरि घँघरि सी ढाँकी॥
ज्यों तहवर की सुनी अवाई। त्यौंही लगन ब्याह की आई॥

दोहा।

सावर तै आई लगन, मिले बोल बंधान।
दयादये[1] बीरा[2] दियो, अब हितु भयौ निदान॥४॥

छन्द।

जब दिन निकट ब्याह के आये। मंगलगीत दुहूँ दिस गाये॥
तब दल बलदाऊ सँग राखे। लागे करन काज अभिलाखे॥
छरी बरात ब्याह की साजी। तीन सचार संग अरु बाजी॥
दूलह छत्रसाल छबि छाये। करन ब्याह सावरहि सिधाये॥
तँह विधि सौं भागीनो कीनी। बांध्यो मौर इंद्रछबि लीनी॥
लागी परन भाँवरैं ज्यौंही। परी फौज तहवर की त्यौंही॥
आनी बनी दोई बनि आई। दोऊ बरी करी मनभाई॥
इतहि भाँवरैं सजी सुहाई। उत तुरकनि सौं मची लराई॥

दोहा।

रन दपि तहवर खान कौ, मुह मुरकायौ मारि।
पूरन वेद विधान सौं, लई भाँवरैं पारि॥५॥

छन्द।

मारी फौज तुरक मुरकाये[3]। तँह सब धाये बजे बधाये॥
ब्याही बरी जीति अरि लीनी। कंकन छोरहि तुरंगम दीनौ॥
धामौनो धैरन झकझोरी। फिरि पिंडारि सब घरी पिंडोरी[4]॥
धारी वार मघासौ कूटे। गाँउ कलौंजर के सब लूटे॥

---

१—दयादये=सुपके से। २—बीरा=पान। ३—मुरकाये=लौटा दिये, भगा दिये। ४—पिंडारी=झकझोर डाला। बुंदेलखंड में पिंडारी दौरा को भी कहते हैं।

रामनगर मारयो करि डेरा। कालिंजर कौं पारयो घेरा॥
रोज अठारह गढ़ सौं लागे। चौकिन तहाँ द्यौस निसि जागे॥
बाहिर कढ़न न पावै कोई। रहे संक सकराइ गढ़ोई[1]॥
लई रोकि चारिउ दिस गैलै। गढ़ पर परै रैन दिन पैलै॥

दोहा।

चिंतामनि सुर की तहाँ, कीनौ आइ सुदेस।
अति आदर सौं लै चले, न्योतौ करि निज देस॥ ६॥

छन्द।

न्योतौ करि कीनी महिमानो। धन्य घरी सबही वह मानो॥
तातें तुरी तिलक में दीनौ। उर आनंद परस्पर लीनौ॥
ह्वाँतें कूच विदा ह्वै कीनौ। कालिंजरहिं दाहिनौ दीनौ॥
लरे उमडि तहँ सुभट अन्यारे। घाटी रोकि वीर गढ़वारे॥
छत्रसाल त्यौं हल्ला बोल्यौ। खग्गन खेल बुँदेलन खोल्यौ॥
समर भूमि अरिलोथिन पाटी। रोकी रुकै कौन की घाटी॥
बारि बनहरी लूट मचाई। धामौनी सौं लई लराई॥
पटना अरु पारौलि उजारै। तहवरखाँ पै परी पकारै॥

दोहा।

फौज जोर तहवर तहाँ, ठने जूझ के ठान।
गौने में छत्रसाल के, दल कौ परयो मिलान॥ ७॥

छन्द।

परयो मिलान जाइ जब गौनै। करकै तंबू तनै सलौनै॥
दहिनी दिस उतरे बलदाऊ। जहँ गोली पहुँचे पहुँचाऊ॥
थम्हे अपनी अपनी पाली[2]। परयो पहार पीठ तन[3] खाली॥
ऊपर सिखर चौपरा[4] जान्यौ। सो देखन छत्ता उर आन्यौ॥

---

१—गढ़ोई = गढ़वाले। २—पली = दल। ३—तन = ओर।
४—चौपरा = छोटा वर्गाकार तालाव जो सब ओर से पक्का बँधा हुआ हो।

छरी मीर कौतुक मन बाढ़े। चढ़ि करि भये शिखर पर ठाढ़े ॥
ज्यौं यह खबर जसूसन दीनो। त्यौं तहवरखां बागै लीनो[1] ॥
बखतरपोस सहस दस धाये। प्रलै मेघ से उमड़त आये ॥
निकट आइ धौंसा घहराने। हयखुरधार छटा छहराने ॥

दोहा।

बड़ी फौज उमड़ी निरखि, रच्यौ छत्ता घमसान।
चढ़ि सनमुख रनमुख तहाँ, बरपन लाग्यौ बान ॥ ८ ॥

छन्द ।

बरपन लाग्यौ बान बुंदेला। कियौ तुरक दै ढाल ढकेला ॥
'बखतरपोस बान सों फूटे। मल से स्रतज छांछ के छूटे ॥
कौतुक देखि जोगिनी गाई। खप्पर अटनि माजती धाई ॥
बिसुनदास तहँ मार मचाई। चोप करेरहि[2] भली चढ़ाई ॥
गह्यो पहार बुंदेला गाढ़े। त्यौं पठान पैठे मन बाढ़े ॥
चंड लेहु दुहुँ दिस ठहराने। सूरज गगन मध्य ठहिराने ॥
सोर सिंहनादन के माचे। भूत बिताल ताल दै नाचे ॥
हेरम खबर जूझ की पाई। सुभट मीर त्यौं उमड़त आई ॥

दोहा ।

चढ़े रंग सफजंग के, हिन्दू तुरक प्रमान।
उमड़ि उमडि दुहुँ दिस लगे, कोरन लोहा बान ॥ ९ ॥

छन्द ।

कोरन लोह बान भट लागे। दुहुँ ओर रन में रस पागे ॥
सुतरनाल[3] हथनाले[4] छूटी। गरजि गरजि गाजै सो टूटी ॥

---

१—बागैं लीन्हीं = अभारूढ़ होकर आक्रमण किया। २—करेरहि = करेरावाले को। ३—कोरनलोह बान लगे = विकट युद्ध होने लगा और शस्त्र चलने लगे। ४—सुतुरनाल = तोपें ५—हथनाल = वे तोपें जिनके चरख हाथी खींचें।

गोलिन तीरन की झर लाई। माची सेल्ह[1] समसेरन घाई॥
त्यों लच्छे रावत प्रभु आगे। सेल्हन मार करी रिस पागे॥
प्रबल पठान मारि के साऊ। कढ़्यो मिश्र हरिकृष्ण अगाऊ॥
उमड़ि लोह लपटन मन दीनो। तन के होम स्वामि हितु कीनो॥
बाघराज परिहार पचारयौ। सार पेर रवि मंडल फारयौ॥
जूझयो नन्दन छिपी[2] सभागो। ब्योतन लग्यो इन्द्र को बागो॥

दोहा।

कृपाराम सिरदार त्यों, कढ़्यो धँधेरो धीर।
बैठ्यो जाई बिमान चढ़ि, भानु भेदि वह बीर॥ १०॥

छन्द।

उतहि पठान चढ़त गिरि आवैं। इत छत्रसाल बान बरसावैं॥
इक इक बान दुद्वै भट फूटे। झुक झुक तऊ झपट रन जूटे॥
बान बेग जगतेस हँकायो। त्यों करवान झरप झुकझारयो॥
घाउ ओड़ि भुज ऊपर लीने। उमड़ि पांउ रम सनमुख दीने॥
गिरे पठान डील त्यों भारे। गोलनि सेल्ह सरनि के मारे॥
जंघा घाउ छतारे ओढ्यो। भुजडंडन रनसिंधु बिलोड्यो॥
पिले तुरक जे बलतरवारे। ते रन गिरे छता के मारे॥
बढ़े गिरिन स्रोनित के नाले। धर धमकन धरनीतल हाले॥

दोहा।

कहर[3] जूझ द्वै पहर भो, झरयो[4] सार सो सारु।
तेज अरिन को त्यों घट्यो, लोथन पट्यो पहारु॥ ११॥

छन्द।

बारह बीर खेत इत आये। सत्ताइस घाइल छबि छाये॥
तुरक तीन से खेत खपाये। घाइल द्वै से बीस गनाये॥

---

१—सेल्ह = भारी सांग। २—छिपी = छीपा जाति [illegible]ष जो कपड़े पर बेल बूटे रंग से छापते हैं। ३—कहर = कठिन। ४—झरयो सार सो सारु = लोहा बजा, शस्त्र चले।

मारि तुरक कौ मुँह मुरकायौ। रन मैं विजै बुँदेला पायौ॥
मुरके तुरक खग्ग फिर घोल्यौ। बल दिवान पर हल्ला बोल्यौ॥
बजे नगारे फेर जुझाऊ। रन मैं रुप्यौ उमडि दलदाऊ॥
पहर राति सुर मार मचाई। मुरक्यौ तुरक उहाँ खग्ग खाई॥
घोडि अरिन के दाल ढकेला। भलैं लर्‌यौ बलकरन बुँदेला॥
उभरि खेत तहवर बिचलायो। सूबन के उर साल सलायौ॥

दोहा।

सले साल सूबानि के, धकनि हलै पठान।
दियौ भाल छत्रसाल कैं राजतिलक भगवान॥ १२॥

इति श्री छत्रप्रकाशे लालकविविरचिते तहवर युद्ध वर्णनं नाम षोडशोऽध्यायः॥ १६॥

---

सहर लूटि थानौ फिर मांड्यो। डांड चुकाइ करोरी[1] छांड्यो॥
डामोनी कौ मुलक उजारयौ। दल दौरन, गडरौला मारयौ॥

दोहा।

लूटपाट मुरकी लई, दई करहिया लाइ[2]।
मदर मदापुर जारि कै, रहे राजगिर जाइ॥२॥

छन्द।

तहवरखां हेरत हिय हारयो। याहि दयाइ दमोयौ धारयौ॥
सुनी पुकारन तहवर टेरे। तब डेरा कीन्हों पट हेरे॥
दौर मजुनहर पर पुनि कीनी। भुमियन तमकि तेग कर लीनी॥
सत्ताइस गांवन के ठाये। ढोल बजाइ बीठ जुर धाये॥
मची मार त्यौं छिले धुँदेला। गिमिर कियो रागन रिज खेला॥
किरपाराम चौधरी मारयौ। घाउ मान बगसी तन धारयौ॥
ज लगि न सूबा सनमुख आवे। त लगि मयासिन खेत खपावे॥
जब लगि द्रगनि न दुरद निहारे। तब लगि केहरि हरिन सँहारे॥

दोहा।

मियां दुरद भुमिया हरिन, कानन मुलक बिसाल।
फांदि सिकार गेलन लग्यौ, समरसिंह छत्रसाल॥३॥

छन्द।

छत्रसाल रनरंग प्रवीने। दौरन दबटि द्रेम बस कीने॥
भेड़ा मारि खिनेवा धारयौ। दौरि दलीपुर दलमल गारयौ॥
धारी बछिहा रंग भैलानी। मिढुली मारि लई दाकौनो।
मलि मुगावली अरु महँगानी। दलि मुराउ दीनो मगरौनी॥
पटहेरे पंचहार गँवाये। घर की रही न ईंट हटाये॥

---

१—करोरी = बादशाही में एक राज्य कर्मचारी के पद का नाम था जो वर्तमान काल के तहसीलदार के समान होता था।

२—लाइ = आग लगा दी।

लूट्यो अमौदा ईसुर बारो । दल्यो दौर करि दाँगी वारो ॥
दई पजारि पलोर पठारी । सिरला भीत भीत सों मारी ॥
सिलवानी बिलवानी लाई । बासौधे में लूट मचाई ॥

दोहा ।

बारि बिलखुरा रमपुरा, रहसैदी परजार ।
चेइढ़ डौगरु ग्यासपुर, शानाबाद उजार ॥४॥

छन्द

दौरि बिलैरा बरहो बारयो । बजि बबूरिया डेरा पारयो ॥
बड़खेरा बलहरा बलेहो । दौरि दलनि दल मल्यौ रनेहो ॥
बड़ी बचैया आग लगाई । धूम धुंधु धुव धामनि लाई ॥
धासी एक राममनि धावै । चालिस कोस दौरि करि आवै ॥
नृप छत्रसाल ताहि इत राख्यो । और देस जीतनि अभिलाख्यौ ॥
उतरे नदी पार दल ज्योंही । मिले आइ सब सेंगर त्योंही ॥
झमकि झार सागर पै झारयौ । धौसनि धमकि धमहरा मारयौ ॥
टोरी टोर पलक में लीनी । लपक लाल लहटूटी दीनी ॥

दोहा ।

बीची बारो कोपरा, कारो बाग झपेट ।
लगत बडोए में बड़ी, लूटी हाट लपेट ॥५॥

छन्द ।

हटरी मार करयो मन भायो । हटि हिंडोरिया हलन दलायो ॥
लभरी खोद खूंद छिमला सों । रोंद राखि भंज्यो भोंरा सों ॥
आंधसेरी उमराव न मान्यो । मारयो दोस उतारयो पान्यो ॥
हाड़ा दुरजनसाल प्रवीनो । तिन हित छत्रसाल सों कीनो ॥
दियो देस तिनकों तब डेरो । धूपसि मार खदोयो खेरो ॥
मारि मयापुर धारी बेरी । धुरहट मारि पिपरहट पेरी ॥

ले रमगढा सुनागढ लीनौ। मारि गढा काटा वस कीनौ॥
दई पजारि पैठि पुरवाई। लीनी लूटि कठिन कुरवाई॥

दोहा।

एते दसौंधी कर कढे पीछे हटे न पाउ।
बैस बखत उमड में मोडयो सनमुख घाउ॥६॥

छन्द।

कुम्भराज कजियो उजारयौ। कच्कन कचरि कु थरपुर मारयौ।
लै कधीरपुर लयौ घटेरा। कन्दरापुर में रह्यो न फेरा॥
रैादि रौनङ्ग रनगिरि लाई। हडति जमहटा लूट मचाई॥
फतेपुरा चन्द्रापुर लीनो। चापि बाढिपुर चपटै कीनो॥
लयौ लाजरौ लोधा वारौ। बघराटा मारयौ भय भारौ॥
दोरनि उमडि ग्रमानै लीनौ। मारि उदैपुर कैतुक कीना॥
सय्यद लरे रातगढ टूट्यो। गढधारनि कौ धीरज छूट्यो॥
लई सौरई बरु सादौरी। लूट गांउ गिरद के पौरा॥

दोहा।

टारी ओर सिलात है, लई तौर कमान।
लयो गीरफामर भिल्यौ, झुकझोरी भरखान॥७॥

छन्द।

एसी समै घोर निधि कीनो। सिह सुजान स्वर्ग गति लीनी॥
त्याही राज इन्द्रमनि पायौ। छत्रसाल सौं हित बिसरायौ॥
मांग मुहीम छता पर ठानी। तौ छत्रसाल न्यि रिस मानी॥
मारि मुलक में लूक लगायौ। सतघारि हय पारी प्यायौ॥
चढि गुदनार गरौठा मारयो। त्यौ ही कगर बजनयौ बारयो॥
बाधि घेरि डैरौन उजारी। घार उजहरा ऊपर पारी॥
सुनत इन्द्रमनि कौ मन आकुर्यौ। तरल सुआनराइ कौ तास्यौ।
तब दल धामौनी पर धायौ। तहपरखां कौ अमल उठायौ॥

दोहा ।

दौरि दमौयो दलमल्यो, लखरौनी परजार ।
गौनौ हीरापुर लयो, दई बार मिलवार ॥८॥

छन्द ।

कर हरथौन हनौता हेला । डहुली पै पारयो बगमेला ॥
झपटत झार झोल करि डारी । रहिली पहिली दौर उजारी ॥
बारि मुलक हेरी से दीने । सबै भये भूपाल अधीने ॥
साठ कोस की दौरन दौरे । रन के ध्यांत न वैरिन औरे ॥
चौथ भेलसा लौ की आनी । अकबकाइ[1] उज्जैन परानी[2] ॥
चौकी गढ़चांदा चकचौकै । दहसत मान देवगढ़ दौकै ॥
धाकनि आनि गढ़ापति माने । सूबा उर में संक समाने ॥
रन सनमुख उमराउ न आवैं । चौथ देइ तब देस बचावैं ॥

दोहा ।

अमल उठाये साह के, देस दिल्ली के वार ।
आड़े आवै औार को, सूबन मानी हार ॥९॥

छन्द ।

सूबन सबन हार हिय मानी । छत्रसाल की बजी कृपानी ॥
दौरन देस दिल्ली के वारे[3] । भये व्योम में अनल उज्यारे[4] ॥
उमड़ि धूम रविमण्डल पूरे । ठौर ठौर जनु उठे बघूरे ॥
त्योंहि पातसाह फरमायो । सेख अनौर साजि दल धायो ॥
बखतरिया पखरैत हथ्यारी । चढ़े सहस दस होत तयारी ॥
आगे सौक झुमत गज माते । गजत अराये होत न हाते ॥

---

१—अकबकाइ = घबरा कर, बिलबिला कर ।    २—परानी = भागी ।
३—वारे = जलाये ।    ४—अनल उज्यारे = अग्नि का प्रकाश हुआ ।

सैयद सेख पठान अन्यारे। माछ बजत ते होत निन्यारे॥
बान रहकला[1] तोप अँजाले[2]। सहसनि सुतरनाल हथनाले॥

दोहा।

लोहदात दल साजि त्यौं, उमड्यो सेख अनौर।
उठन धूम चहुँ दिसि तकै, करै कहाँ को दौर॥१०॥

छन्द।

दौर अनौर कोस दस आये। घुमों कोस चलिस लौं धाये॥
दौरत देस बुँदेला आवैं। छोर अनौर न छोयन पावे॥
धाये तुरक जुद्धरस भीने। पीठ लगाई बहबहे कीने॥
जानी फौज फंद में आई। तब त्योंघे में मार मचाई॥
मीर बहबहे उमड़न आये। डंका निकट नजीक बजाये॥
तब छत्रसाल चढ़ाई भौंहैं। पैस्यो उमड़ि फौज के सोहैं॥
घोड़ि मस्त छत्रिन के बांके। बघतरपोस हला करि हांके
छमकि तुरी बरछा उलछारे। बच्छ ताकि प्रतिबच्छ हिंकारे॥

दोहा।

गाहन के धमके उठे, द्वियौ डमरु हर डार।
नचे जटा फटकारिकै, भुज पसारि तनकार॥११॥

छन्द।

घाइन धमके मचे घनेरे। बघतरपोस गिरे बहुतेरे॥
फरफरात फर में धर लागे। सेख अनौर मानि भय भागे।
गिरे खेत अनवर के साथी। लुटे भँडार ऊँट हय हाथी॥
घेरे अनवर जान न पाये। डांड मान तब प्रान बचाये॥
मारि लूट अनवरखां डांडे। चौथ सियां[3] दुलाय लै छांड़े॥

1—रहकला = तोप की गाड़ी।
२—अंजाल = वह तोप जिसमें जंजीरदार गोले भरते हैं।

आलमगीर खबर यह पाई। अनवर कों तागीरी[1] आई॥
बोले साह कोप करि ऐसे। फैले हुकुम हमारे कैसे॥
मनसिवदारन हिंमत खोई। देखो निमकहलाल न कोई॥

इति श्री छत्रप्रकाशे लालकविविरचिते अनवरपराजयो नाम सप्तदशोऽध्यायः॥ १७॥

---

१—तागीरी = बदली।

# अठारहवाँ अध्याय।

दोहा।

यों कहि ताके तुरतही, सुतरदीन की ओर।
जे ईरानी निसबती, काबिल कौम अमीर ॥१॥

छन्द।

सुतरदीन त्यों कोरनिस[1] कीनी। तिन्है ज्वाद धामौनी दीनी ॥
देसनि देसनि लिखे पठाये। क्यों फिसाद येते फैलाये ॥
सरे मुहीम साह रिस छाका। क्यों ये लिखन दुंद के बाका ॥
औार सिख्र दई सुनो सब योनी। भेजे सुतरदीन धामौनी ॥
त्यों मिरजा धामौनी आये। बँदोबस्त कीने मनभाये ॥
सजी हजार तीस असवारी। दल में निसु दिन रहै तयारी ॥
छत्रसाल पै पांच पठाये। बचन औाम के आनि सुनाये ॥
ये मिरजा उहित ईरानी। रन में जिनकी बजी कृपानी ॥

दोहा।

इन्है मुकाबिल ओर को, दिल्ली में उमराउ।
चाहत है इनसों सबै, सूबादार सदाउ ॥२॥

छन्द।

इन समान उमराइ न कोई। को रन इन्हैं मुकाबिल होई ॥
बड़े भाग छत्रसाल तिहारे। मिरजा आप सुढील निहारे ॥
मिहरबान ह्वै लिखे पठाये [तब हम पास रावरे आये ॥
ते अब लिखे खोलकै बाँचौ। इनकी दफ्तर[2] दौर तें बाँचौ ॥
इनकी रिस खोटी हम जानैं। को इनसों सनमुख रन ठानैं ॥
इनसौं बचे जुझ जबही लौं। कुसल मानि लीजे तबही लौं ॥

---

१—कोरनिस = अभिवादन।  २—दफ्र = दफ्तर।

